प्रकाशक :
अ० वा० सहस्रबुद्धे,
मंत्री, अखिल भारत सर्व सेवा-संघ,
वर्धा ( बंबई राज्य )

मुद्रक :
बलदेवदास,
संसार प्रेस,
काशीपुरा, बनारस

अन्य प्राप्ति-स्थान
अखिल भारत सर्व-सेवा-संघ-प्रकाशन

काकावाड़ी
वर्धा

गांधी-भवन
हैदराबाद

# प्रस्तावना

छोटे बच्चों की तालीम के बारे में शांता बहन ने अपने जो विचार प्रदर्शित किये है, वे चिंतन करने योग्य है। अक्सर इस विषय का विचार शहरियों के खयाल से अभी तक किया गया है, लेकिन गांधीजी ने तालीम की व्यापक दृष्टि सामने रखी, जिसमे सबकी और जीवनभर की तालीम का समावेश था और उसमे खास करके देहातियों का विशेष खयाल था। वही दृष्टि लेकर शांता बहन के ये विचार है।

इसमे अनुभव से काम लिया गया है, यानी तालीम का प्रत्यक्ष तजरबा करने के बाद जो विचार सूझे हैं, वे रखे गये हैं। इसीलिए इनका एक महत्त्व है। वैसे पूर्व पद्धतियों का भी सार-ग्रहण इसमें है, लेकिन सब कुछ होते हुए भी उसका मुख्य महत्त्व यही है कि ये विचार प्रयोगजन्य है और अनुभवनिष्ठ हैं।

जो विचार प्रयोगजन्य और अनुभवनिष्ठ होते हैं, वे हमेशा दूसरों के प्रयोगों और अनुभवों के लिए भी गुंजाइश रखते हैं, अर्थात् उनमे आग्रह नहीं होता। वे केवल सुझावरूप होते है। वैसे ही ये है।

मेरी दृष्टि मे तो छोटे बच्चों की तालीम, जिसको हम पूर्व-बुनियादी तालीम कहते हैं, कुटुंब मे ही होनी चाहिए। माता-पिता ही बच्चों के प्रथम गुरु है और दूसरे गुरुओं से उनका अधिकार भी श्रेष्ठ है, बशर्ते कि शिक्षण की कुछ काबिलियत वे रखते हों। अभी वैसी स्थिति नहीं है, इसीलिए पूर्व-बुनियादी तालीम की योजना करनी पड़ती है और उनका ढाँचा भी बनाना पड़ता है। लेकिन आदर्श तो यही होगा कि बुनियादी तालीम और प्रौढ़-शिक्षा का देश में इतना फैलाव हो कि हरएक कुटुम्ब एक पाठशाला बने और जैसे स्मृतिकारों ने सिखाया है, गर्भाधान से ही बच्चे की शिक्षा का आरंभ हो। इस आदर्श को जब तक नहीं पहुँचे हैं, तब तक माता-पिताओं के प्रतिनिधि बनकर दूसरों को यह काम करना है। उसकी एक दिशा इन विचारों मे सूचित है। परिस्थिति के मुताबिक हर जगह उसमे हेरफेर हो सकता है। उसी दृष्टि से पढ़नेवाले इन्हें पढ़ेंगे।

परंधाम,
पवनार २५-२-'४६

# अनुक्रम



०

# पूर्व-बुनियादी

०

## पहला खण्ड

## योजना

०

०



०

अहिंसात्मक और स्वावलम्बी समाज की स्थापना के लिए बापू की नयी तालीम का आश्रय लेना होगा। भारत में खेती और गाँवों का बहुत बड़ा स्थान है, परन्तु उसीके साथ गरीबी और अविद्या भी लिपटी हुई है। ऐसी हालत में कोई व्यापक और सफल शिक्षण-योजना तैयार करने के लिए तो खासकर बापू की नयी तालीम का सहारा लेने में ही कल्याण दीखता है। परन्तु इस नयी तालीम की इमारत पूर्व-बुनियादी तालीम की नींव पर ही खड़ी होती है। इस भाग में इन्हीं बातों पर विचार किया गया है।

## विषय-प्रवेश



भारत में शिक्षा का एक विशेष स्थान है। भारत के स्वतंत्र होने के बाद से तो लोगों के विचार में यह बात विशेष रूप से आ रही है। वैसे तो आज तक जितना शिक्षा-कार्य हुआ है, वह प्राथमिक कक्षा से ही शुरू हुआ और सो भी अधिकतर 'थ्री आर्स'* के सिद्धान्त से ही शुरू हुआ, परन्तु अब छोटे बच्चों के बारे में सोचने का समय आ गया है। क्योंकि वे ही देश के आधारस्तम्भ हैं, यह बात सभी शिक्षा-शास्त्री समझ रहे हैं। जब पू० बापू ने बुनियादी तालीम पर लिखना शुरू किया, तब कई लोगों ने इस पर आपत्ति उठायी कि शिक्षा का आरंभ तो सात वर्ष से नीचे के बच्चों से शुरू होना चाहिए। बात ठीक थी और उसी तरह हुआ। उन्होंने कहा कि शिक्षा का आरंभ तभी से शुरू किया जाय, जब माँ के पेट में बालक आये। विनोबा दो कदम आगे बढ़े। उन्होंने एक दिन कहा कि बालक स्वयं अपनी विशेषता रखता है और अपने माता-पिता चुनकर उनकी गोद में पैदा होता है। इसी कारण गुणी

---

* 'थ्री आर्स' का भावार्थ है लिखना, पढ़ना और अंकगणित। यानी अंकज्ञान और अक्षरज्ञान तक ही शिक्षा का सीमित रहना। इसे अंग्रेजी में रीडिंग, राइटिंग और अर्थमेटिक कहते हैं।

माता-पिता के बालक भी कई अलग-अलग गुण दिखाते हैं। इस गुण की रक्षा यदि शुरू से हो, तो ये बालक बड़े ही गुणवान् और विचारशील होंगे।

भारत एक-एक कदम आगे बढ़ रहा है, जैसा हम देखते हैं कि जनता से बराबर माँग आ रही है कि हमारे बालकों की शिक्षा जरूरी है। अब हमें यह विचार करना है कि हम उनके सामने क्या रखें। एक निरी नकल या कुछ प्रयोग के बाद जो स्वरूप हमने पाया है वह! हमारे शहरों में अनेक बाल-शिक्षण-संस्थाएँ हैं। उनके अनेक पाश्चात्य प्रकार हैं। उनके बारे में हमें चिंतन नहीं करना है। वे अपने में अच्छे हैं। 'नर्सरी', 'किंडर-गार्टन', 'माण्टेसरी' पद्धतियों ने जब जन्म लिया था, तब हरएक अपने क्षेत्र में विशेषता लेकर ही आयीं। उन्होंने अपने जगत् में क्रान्ति लाकर बालक की विशेषता की तरफ बड़ों का ध्यान खींचा और बालक को समाज में विशेष स्थान दिलाया। भारत में ये तीन पद्धतियाँ अधिक चलती हैं। इन्हींके आधार पर बाल-बाड़ियाँ या बाल-मन्दिर चलाये जा रहे हैं। परन्तु हमें तो बालक को केवल शाला के स्थान पर ही नहीं देखना है। एक बालक, जिसे भरपेट भोजन नहीं मिलता, जो दाने-दाने को तरसता है, उसके सामने उसका घर एक समस्या है। तब चंद घंटे की बालवाड़ी और उसके साधन उसके लिए खट्टे अंगूर ही हैं। कोई नयी पद्धति जब जन्म लेती है, तब उसके सामने समाज का कुछ भावी चित्र बना रहता है। जो पद्धतियाँ आनेवाले समाज की माँगें पूरी नहीं कर पातीं, वे पुरानी कहलाती हैं। अपने समय में वे कितनी ही उपयोगी प्रतीत होती हों, परंतु जमाने की माँग और नये समाज की रचना के अनुकूल वातावरण की झलक उनमें न दिखाई दे, तो वे सफल नहीं कही जायँगी।

विनोबाजी नयी तालीम का जिक्र करते समय हमेशा उसे

'नित्य नयी तालीम' कहते हैं, क्योंकि नयी तालीम भी पुरानी हो सकेगी। परन्तु नित्य नयी तालीम कभी पुरानी हो नहीं सकती। वह जीवन की अनुभूति है।

'पूर्व-बुनियादी' नयी तालीम का पहला हिस्सा है और देखने मे छोटा है, परन्तु इसकी व्यापकता बहुत अधिक है; क्योकि यह जीवन की नींव है, जीवन का आरंभ तथा भविष्य का भी आरंभ है। बालक तथा माता की रक्षा तथा शिक्षा को इसमें मूलभूत अथवा जन्मसिद्ध हक माना गया है। बालक जन्म के साथ कुछ शक्तियाँ लेकर आता है, इसी कारण वह माता-पिता का खिलौना मात्र नहीं है। बापू का यह कहना कितना सत्य है कि बालक ही माता-पिता का सच्चा गुरु है! बालक के सामने झूठ नहीं बोल सकते, बहाना नहीं कर सकते और स्वार्थी नहीं बन सकते। क्योंकि उसकी आँखे हमारे सभी कर्मों को निहारती रहती हैं। भगवान् के रूप मे वह हमारे कार्यों की जाँच करता है। जैसे घर का वातावरण बालक को आगे बढ़ने मे मदद करता है, उसी तरह जब बालक कुछ सीखता है, तो माता का भी विकास होता है—यह वास्तविकता है। हमें इसे न भूलना चाहिए।

हम नव-निर्माण-कार्य मे लगे हैं। हम नव-जीवन का आरंभ देख रहे हैं। हमारे देहात जाग रहे हैं और शहर में भी नव-जीवन का आरंभ हो रहा है। ऐसे समय हमारे शिक्षा-शास्त्रियो का क्या फर्ज है? नव-जीवन का उगता सूर्य हम देख रहे हैं, परन्तु हमारी जीवन-दृष्टि अभी धुँधली है। आज भी हम देख रहे हैं कि शाला और घर के वातावरण मे अन्तर बढ़ता ही जा रहा है। बालक के घर या समाज को हम मिटा नहीं सकते। हम चाहे कि वह घर से दूर और शाला के वातावरण मे ही पले, तो वह अस्वाभाविक है। हमें तो घर और शाला, दोनो के वातावरण को स्नेहमय और बालक के व्यक्तित्व के लिए

पोषक बनाना है। यदि घर का वातावरण बालक के व्यक्तित्व में बाधा डालनेवाला है, वह स्नेहमय और बालक के लिए पोषक नहीं है, तो ऐसे वातावरण में वह कुछ घंटे ही क्यों न रहे, उसके मानसिक विकास तथा शारीरिक स्वास्थ्य में बाधा अवश्य उपस्थित होगी। इसलिए बालक के विकास के बारे में सोचते समय माता-पिता को अलग नहीं रख सकते, घर को नहीं छोड़ सकते।

आज की शिक्षा-पद्धति यह महसूस करती है कि शिक्षा की दृष्टि से बालक के साथ माता-पिता का संबंध रहना उपयुक्त है। विदेशों में इसका महत्त्व बढ़ रहा है। क्योंकि घर ही छोटे बालक का सच्चा और स्वाभाविक विकास-स्थान है। वही सच्चा संस्कार-स्थान है। यदि बालक के माता-पिता सहयोगी, जानकार और ज्ञानवान हों, तो उनका जीवन सुखमय होगा। बालकों का तंदुरुस्त, खुशमिजाज और मिलनसार होना उनके सफल जीवन का आधार है। इसलिए अब यही सोचना है कि वर्तमान परिस्थिति को न भूलते हुए बिना अधिक खर्च किये, स्वाभाविक, उत्तम और संपूर्ण शिक्षा किस प्रकार दी जाय?

खर्च का प्रश्न तो अलग है। परंतु परिश्रम जीवन का आधार है। यदि उसकी आदत बालक में आ जाय, तो उससे उसका जीवन सफल बनेगा। ...

# पूर्व-बुनियादी शिक्षा की तजवीज : २ :

सन् १९४५ के आरम्भ मे एक दिन सुबह मैंने बापू से पूछा कि सेवाग्राम के ढाई साल के छोटे बच्चों की शिक्षा कैसी होनी चाहिए ? तो बापू ने कहा :

"हमारा प्रयत्न तो यह होना चाहिए कि जितने बच्चे हैं, उन सबको हम खींच ले। जो नहीं आते, उनके लिए हम स्वयं दोषी हैं। इन बच्चों को खींचने के लिए हमे काफी आकर्षण पैदा करना होगा। जितने बच्चे हमारे पास हैं, वे सब हमारी ही सन्तान हैं, यह समझकर चलना है। उनका शरीर तगड़ा हो जाय, उनका मन तगड़ा हो जाय, उनमें सामान्य सभ्यता आ जाय, तो हमारा काम हो गया, ऐसा मानना चाहिए। मैं नहीं मानता कि बच्चे तोड़ना-फोड़ना सीखते हैं। मैंने बहुत लड़कों को सिखाया है, किसीको ऊधम नहीं करने दिया। अगर वे मेरे हाथ मे रहे, तो मैं ऐसी तालीम दूँ कि वे बचपन से ही ऊधम न करना, विध्वंस न करना सीखें। बल्कि जो कुछ करेंगे, वह सृजनात्मक होगा। इसीमे कला है।

"मैं यह नहीं मानता कि बच्चे जन्म से अच्छे या बुरे होते हैं। हॉ, स्वभाव से कुछ भिन्न तो जरूर होते हैं। लेकिन उसे तो हम ठीक करेंगे। इससे ज्ञात होता है कि जब बच्चा मॉ के पेट में आता है, तभी से उसकी तालीम शुरू होती है। इसी पर प्रौढ़-शिक्षा खड़ी है। प्रौढ़ों के संस्कार बच्चों पर पड़ते हैं। बच्चे का संस्कार भी वहीं से शुरू होता है। बच्चे के हाथ-पैर हमेशा हिलते-डुलते रहते है और समय पर वह अपने-आप कुछ-न-कुछ करता रहता है। उसे यह पता नहीं होता कि वह क्या कर रहा है। लेकिन उसकी हरएक क्रिया रचनात्मक होती है, विध्वंसक नहीं।

"दो-ढाई साल के बच्चे हमारे हाथ मे आये और अपने हाथ-

पैरों का इस्तेमाल हमारे बताये रास्ते से करें, तो ये कहाँ तक जायँगे, मैं उसकी हद नहीं बाँध सकता। उन्हें मारकर नहीं, बल्कि प्रेम से ही सिखाना है।

"सिखाने की मेरी पद्धति तो यह होगी कि पहले रंगों की पहचान कराकर चित्र से शुरू करूँगा। अक्षर भी तो चित्र ही हैं। कोई तोते का चित्र बनायेगा, कोई सूत का और कोई अक्षर का। इस प्रकार सबके अलग-अलग चित्र होंगे। लिखना चित्र द्वारा शुरू किया जायगा। १, २, अलिफ्, बे, अ, आ आदि चित्र-रूप से सिखाये जायँ। जब वे अक्षर चित्ररूप में सीखेंगे, तो अलग से उन्हें अक्षर सिखाने की आवश्यकता नहीं होगी। पहले 'अ' या '१' का चित्र सीखें। सब अक्षर जब चित्रमय हो जायँ, तब उनका ज्ञान दिया जाय। 'थ्री आर्स' बाद में आयेंगे। आज की तरह 'थ्री आर्स' नहीं सिखाये जायँगे। पहले पढ़ना आ जायगा, तब चित्ररूप में लिखना शुरू किया जायगा। जेल में मैंने एक प्रायमरी रीडर लिखी थी। मालूम नहीं कहाँ खो गयी। इसी तरह बच्चे की बुद्धि बढ़ती जाती है, हाथ भी चलते हैं, पैर भी चलते हैं और वह सब खेलते-खेलते सीखता है।

"काम और खेल दो विभाग नहीं हैं। वह आगे बढ़ता है, तो इसी तरह उसकी जिन्दगी खेल या काम बन जाती है। मेरे पास चन्द घण्टे खेल और चन्द घण्टे काम, ऐसा कोई विभाजन नहीं है। मैं बचपन से ऐसे ही चला हूँ। मुझे कभी खयाल ही नहीं आता कि अब खेल का समय हो गया। मेरे लिए सीखना भी खेल था। बारह साल तक इसी प्रकार रहा। आज मैं कोशिश करता हूँ कि दोनों लिपियाँ साथ सीख लूँ। बच्चों को तो मैं दो साल पहले सिखा दूँगा। मेरे लिए यह काम आज कठिन मालूम होता है, किन्तु बच्चों के लिए तो यह बिल्कुल आसान है। बच्चे के लिए यह सब खेल होगा और जैसे-जैसे वह आगे बढ़ता

जायगा, यह सब खेल ही माना जायगा। मेरे लिए तो सच्ची नयी तालीम वही है, जहाँ बच्चे खेलते-खेलते सीखें। आज विदेशी भाषा सीखने में जितना समय दिया जाता है, उतने समय में बच्चे दूसरी दस लिपियाँ सीख सकते हैं।

"यहाँ यह याद रखना है कि सरकारी मदरसों के लिए वातावरण पैदा करना पड़ा था। सत्ता रहते हुए भी कठिनाइयों का सामना करना पड़ा था। हमें तो वातावरण पैदा करना है। यही पुनरुद्धार है। हमारी सब प्रकार की अच्छाइयाँ, जो मिट चुकी हैं, उन्हें नयी तालीम द्वारा फिर से फैलाना है। इस तरह से काम करना हमें आसान होना चाहिए। अभी तक हमने गाँवों में सही दृष्टि से सच्चा प्रवेश नहीं किया है। इसलिए हमें यह काम आसान नहीं लगता। नयी तालीम में वह शक्ति है, जो ग्रामोत्थान का काम बड़े चमत्कार के साथ पूरा करेगी।

"बचपन से ही यदि लड़के-लड़कियाँ हमारे हाथ में आयें और सात साल या उससे भी अधिक समय तक हम उन्हें शिक्षित करें और फिर भी यदि उनमें स्वावलंबन-शक्ति न आये, तो हमें यह मानना पड़ेगा कि नयी तालीम का पूरा-पूरा अर्थ हमने ग्रहण नहीं किया है। जो आधुनिक शिक्षा हमें दी जाती है, उसीके कारण हमारे मन में दुविधा होती है कि शिक्षा स्वावलम्बी हो ही नहीं सकती। मेरा दृढ़ विश्वास है कि यदि नयी तालीम द्वारा हम बालक को पूर्ण स्वावलंबी नहीं बना सकते, तो ऐसा मानना होगा कि शिक्षक समुदाय उसे समझता ही नहीं है। मेरी राय में नयी तालीम के जितने लक्षण हैं, उनमें स्वावलम्बन एक सुन्दर अंग या लक्षण है। अगर यह बात छोटे लड़के-लड़कियों के लिए सही है, तो फिर प्रौढ़-शिक्षा में तो स्वावलम्बन होना ही चाहिए। अगर ऐसा माना जाय कि प्रौढ़-शिक्षा मुश्किल काम है, तो मैं यह कहूँगा कि यह सिर्फ वहम है। बच्चों को जैसे 'थ्री आर्स'

सिखाने के पक्ष में हम नहीं हैं, वैसे ही यह नहीं भूलना चाहिए कि नयी तालीम में सम्पूर्ण सहयोग आरम्भ से ही अमल में लाना चाहिए। सहयोग का पूरा अर्थ जो जानता है, उसके मन में स्वावलम्बन का प्रश्न उठ ही नहीं सकता।"

बापू का यह वक्तव्य पूर्व-बुनियादी और सयानों की तालीम का सिद्धान्तरूप है। बालक की शिक्षा उसकी माँ की शिक्षा से सम्बन्धित है। यह भी सिद्धांत ही है। माँ-बाप के परम्परागत संस्कार बच्चे के स्वभाव और प्रवृत्ति में भी पाये जाते हैं। जिस घर में वह पैदा होता है, वहाँ का वातावरण ही उसके शिक्षण का साधन है। यह स्वाभाविक है कि बच्चे का शरीर, बुद्धि और मन उसी वातावरण में निर्मित होता है। नये-से-नये वैज्ञानिक और शिक्षा-विशारद भी यह बात मानते हैं कि बालक का विकास और शिक्षा उसके घरेलू वातावरण और उसकी वास्तविक सृष्टि पर निर्भर होते हैं। कृत्रिम वातावरण में उनका पूर्ण विकास नहीं हो सकता। शाला और घर के लालन-पालन में विरोधी भाव नहीं होना चाहिए। क्योंकि उसका उसके जीवन पर असर होता है। उसी उम्र में बच्चे का शारीरिक और ऐन्द्रिक विकास होता है। अनेक प्राकृतिक शक्तियों और भावों का उसमें प्रादुर्भाव होता रहता है, जिन्हें समझने की दृष्टि माँ-बाप में होनी चाहिए। बच्चे की परवरिश के वे जिम्मेदार हैं। उन्हें उनकी जिम्मेदारी का ज्ञान देना जरूरी है। इसीमें प्रौढ़-शिक्षा का एक हिस्सा है। हमने इसीलिए प्रौढ़-शिक्षा और पूर्व-बुनियादी का गहरा सम्बन्ध माना है। जब हम किसी बालक की शिक्षा का भार अपने हाथ में लेते हैं, तो उसके माँ-बाप को अपना सहयोगी बनाना बहुत जरूरी है। इसे समझते हुए उन्हें हमारे कार्य में मदद करना जरूरी है। शिक्षक और पालक का यह स्नेह-संबंध बालक के जीवन में आनन्द भर देता है।

•••

# बालक, पालक और समाज : ३ :

हम प्रौढ़ नागरिक और आज की सरकार, दोनों इस बात को मान्यता दे रहे हैं तथा आज जनता में भी यह भावना फैल रही है कि छोटे बालकों की जिम्मेवारी तथा शिक्षा पहले हाथ में ली जाय; जिनमें खासकर देहात के काश्तकार-मजदूर, शहर के मध्यम श्रेणी के तथा मिल-मजदूरों के बालक आदि सभी सम्मिलित हों। हमें उनके जीवन, उनकी अड़चनों, अपेक्षित साधनों और विकास, सभी पर विचार करना है। यह भी सोचना है कि शिक्षा का तरीका क्या हो और कार्यकर्ता किस तरह तैयार किये जायँ। कुटुंब-संस्था कुछ दूसरा रूप ले रही है और सामाजिक वातावरण में भी बहुत-कुछ हेरफेर हो रहे हैं। कुटुंब का और सामाजिक वातावरण का एक-दूसरे से अत्यंत घनिष्ठ संबंध है। समाज कुटुंबों का प्रतिबिंब है। बालक कुटुंब में जन्म लेता है। सबसे पहले उसका संबंध माता से आता है। इसलिए माता-पिता को समझे बिना या कुटुंब की कठिनाइयों को समझे बिना हम बालक की शिक्षा का दावा नहीं कर सकते। हमें यह बात माननी ही होगी। विनोबाजी ने एक नया विचार रखा है कि जिस तरह माता-पिता के गुणावगुणों के संस्कार बालक पर पड़ते हैं, उसी तरह बालक भी पूर्वजन्म के संस्कार लेकर आता है और जन्म से पहले ही अपने माता-पिता चुन लेता है। इस तरह वह भी अपने गुणों का पोषक वातावरण ढूंढता है। उसके शरीर मन आदि का विकास शुरू में माता से संबंध रखता है।

जब से बालक माता की गोद में पलता है, तभी से वह उसका आश्रय-स्थान बनती है। समझदार माता अगर बालक

की परवरिश करे, तो वह तंदुरुस्त और खुश-मिजाज होगा। यदि वह उसकी ठीक देखभाल करती है, उसे साफ रखती है, समय पर उसे खाना देती है, उसके स्वतंत्र खेल-कूद में वाधा नहीं डालती और वीमारी मे वालक की तीमारदारी करना जानती है, तो इतने मे ही वह अपनी जिम्मेवारी को पूरे तौर से निवाह लेती है।

धीरे-धीरे वह उसके शारीरिक और मानसिक विकास की जरूरत को समझने लगती है। यह माता की प्रगति है। माता नासमझ हो, वालक की जिम्मेवारी लेने लायक न हो, वह उसे लाड़ से विगाड़े या क्रोध से दवाये, तो वह वालक की प्रगति में वाधा उत्पन्न करती है तथा अपनी भी प्रगति रोकती है।

वालक भी माता की गोद को अपना आश्रय-स्थान मानता है। वहाँ उसकी भूख मिटती है। उसे आनंद आता है। यहाँ वह निर्भयता पाता है। इसलिए इस आश्रय-स्थान की ओर वह वार-वार खिचता है। धीरे-धीरे उसके जीवन का व्यवहार वढ़ता है। चारो ओर उसे और-और लोग दिखाई देते है। उनमे से पिता के ऊपर उसकी दृष्टि स्थिर होती है। वह अनुभव करता है कि यह शक्तिमान् स्थान है। इस तरह उसका परिचय वढ़ता है और कुटुंव के सभी व्यक्तियों के साथ वह परिचित हो जाता है। यह घर है। अव उसकी दुनिया विशाल हो जाती है। अपना यह आश्रय-स्थान वह विगाड़ना नहीं चाहता। इस आश्रय-स्थान में शिक्षाप्रद और सुखमय वातावरण न होगा, तो वालक के स्वभाव पर उसका असर अवश्य पड़ेगा। वातावरण के मुताविक वालक विकसित होता है। अगर हम किसी जगह जायँ और वहाँ का वातावरण दिल को लुभानेवाला या हमें पसन्द हो, तो हम कहते हैं, वह स्थान विलकुल घर जैसा लगता है। हम उसमें स्नेह पाते हैं, अपनापन पाते हैं। घर का स्नेह और अपनापन ही

बालक के सुखी-समृद्ध जीवन की नींव है। वही उसे आगे बढ़ने की शक्ति प्रदान करता है। विकास की सुविधा देना माता-पिता का काम है। वस्तुतः बालक के प्रति माता-पिता की जिम्मेवारी महान् है।

प्रौढ़-शिक्षण में माता-पिता या पालक को यह विषय पूरी जिम्मेदारी के साथ समझना चाहिए। गरीब माता-पिता छोटे बालक के विकास के प्रति उदास रहते हैं। उनका खुद का जीवन इतना सीमित रहता है कि जीवित रहना भी उनके लिए समस्या है। इसी कारण उन्होंने जिंदगी में यह चीज नहीं पायी है। वे इसे अमीरों का खिलौना मानते हैं। आज भारत में विकास-योजना, समाज-कल्याण आदि अनेक बालवाड़ियाँ खुल रही हैं। देहात और शहर की गरीब बस्ती में कोई कार्यकर्ता काम करने जाता है। परन्तु उसे निराश होना पड़ता है। ये माता-पिता यह मुफ्त का लाभ भी नहीं उठाते। अमीर माता-पिता का बालक उनका खुद का खिलौना बनता है। इसी कारण दोनों की अपेक्षा में विरोध होता है। जब कि बालक चाहे वह गरीब घर का हो, चाहे अमीर घर का, स्वभाव आदि में एक-सा ही रहता है। वह खुद माता-पिता का शिक्षक बनता है। क्योंकि उनकी सच्ची जरूरतें अपने-आप उमड़ पड़ती हैं।

मामूली घरों में गरीब बालकों से कच्ची उम्र में काम लिया जाता है। इसे काम सिखाना नहीं कहा जा सकता। यह तो एक प्रकार से बिना पैसे की गुलामी ही है। ऐसा बालक बचपन भूलकर बड़ा-बूढ़ा बन जाता है। खासकर गरीब घर की लड़कियाँ तो घर के काम का भार तथा छोटे बालक का भार भी उठाती हैं। अतः माता-पिता को यह समझाना आवश्यक है कि इस उम्र के बालक आगे आनेवाले समाज के निर्माता हैं। यदि आगे आनेवाले समाज को शक्तिशाली बनाना है, तो आज

के माता-पिता बालक से ऐसा काम करायें और उसे ऐसा काम सिखायें, जिससे कि उसके शरीर, बुद्धि और मन का विकास हो। उसे स्वतन्त्र मानव की तरह आगे बढ़ना है। उसे गुलामी की जिन्दगी का बोझ ढोना नहीं है। दूसरे कुछ माता-पिता ऐसे होते हैं कि वे बालक को अपना खिलौना मानते हैं और अधिक लाड़-प्यार से उसे बिगाड़ देते है। हमारी प्रौढ़-शिक्षा का उद्देश्य यह है कि माता-पिता को ये चीजें समझायी जायँ और उनकी अड़चनों को दूर किया जाय, जो बालक के आत्म-प्रकाशन मे बाधक होती हैं।

माता-पिता के बाद बालक के जीवन में शाला का स्थान है। शिक्षक या बालवाड़ी के कार्यकर्ता उसी आत्मीयता को अपनायें, जैसी आत्मीयता बालक अपने घर में पाता है। यहाँ भी हमें सतर्कता चाहिए। छोटे बालक को शाला और घर के वातावरण मे एक-सा आभास मिलना चाहिए। जब घर और शाला में स्नेह-भाव रहेगा, आपस में समानता और बंधु-भाव रहेगा, तो बालक शाला की अच्छाइयाँ घर भी ले जायगा। वह घर मे शाला का वातावरण भरने की कोशिश करेगा। परन्तु घर और शाला के वातावरण में यदि परस्पर-विरोध रहेगा, तो वह विरोध बालक के विकास मे बाधक होगा, क्योंकि उस पर दो भिन्न-भिन्न वातावरणों का प्रभाव समान नहीं हो सकता। फिर दोनो में से जिसकी अच्छाई या बुराई ज्यादा प्रभावशाली होगी, वही अपना असर उसके जीवन पर डालती रहेगी। इसलिए पालक और शिक्षक, दोनों को ही पारस्परिक स्नेह से बालक के जीवन पर संस्कार डालने चाहिए, ताकि उसके जीवन मे विरोधात्मक विचार ही न पैदा हों। इसकी जिम्मेवारी पालक और शिक्षक, दोनों पर समान रूप से है।

जैसे शाला और घर की एकता तथा शिक्षित वातावरण

बालक के समृद्ध जीवन के पोषक बनते हैं, वैसे ही समाज का भी वातावरण बालक के जीवन को आगे बढ़ानेवाला हो। कई शिक्षण-संस्थाएँ तथा विचारवान् लोग ऐसा सोचते हैं कि आजकल का सामाजिक वातावरण बालक के विकास मे बाधक हो रहा है। जो कुछ ज्ञान वह घर में या शाला मे पाता है, उससे कहीं ज्यादा वह बाहरी वातावरण से लेता है, जो उसके लिए घातक है। पुराने देहाती-समाज शिक्षा के केन्द्र माने जाते थे। अभी भी वहाँ इस सामाजिक शासन के दायरे मे लोग रहते हैं।

हरएक व्यक्ति के निजी और सामाजिक जीवन मे मधुर संयोग रहना जरूरी है। आज के बालक कल के नागरिक हैं। यदि कोई समाज अपने शासन से व्यक्ति के जीवन को दबाने की कोशिश करेगा, तो वह समाज जिन्दा नहीं रहेगा। ठीक उसी तरह अगर कोई व्यक्ति सामाजिक जीवन के विपरीत चलेगा, तो वह अपने पैरों में आप कुल्हाड़ी मार लेगा। कहने का मतलब यह है कि समाज से व्यक्ति है और व्यक्ति से समाज है। दोनों एक-दूसरे पर निर्भर रहते हैं, एक-दूसरे के पोषक हैं और एक-दूसरे की शक्ति बढ़ाते हैं। अच्छे, समझदार और शिक्षित नागरिकों का समाज प्रभावशाली होता है। यदि माँ-बाप और शिक्षक, दोनों समझ लें कि हमारे पारस्परिक सहयोग से प्रभावशाली समाज बननेवाला है, हम समाज के अवयव हैं और यदि इस दिशा में उनका सच्चा प्रयत्न रहे, तो बालकों की शिक्षा पूर्ण होगी और उनका भविष्य उज्ज्वल होगा। यही वजह है कि पूर्व-बुनियादी के पाठ्यक्रम में प्रौढ़-शिक्षा का स्थान बड़े महत्त्व का है। अगर बच्चे के लिए हमें वातावरण तैयार करना है, तो समाज और कुटुम्बियों से मेल बढ़ाना होगा, क्योंकि हमारे पास आनेवाला बच्चा कुटुम्ब और समाज का उत्तरदायित्व उठानेवाला है।

अब आगे स्वावलंबन की बात आती है। कोई पूछ सकता

है कि स्वाश्रय या स्वावलंबन का क्या अर्थ है ? इसका अर्थ यदि कमाई है, तो दो-तीन साल का बच्चा क्या कमा सकेगा ? बात बिलकुल ठीक है। इतने छोटे बच्चे से कमाई की अपेक्षा नहीं की जा सकती। परंतु इतना सत्य है कि उसका हिलना-डुलना, खेल-कूद, सभी सृजनात्मक होते हैं। इसमें अगर प्रगति हो, तो उसकी क्रिया-शक्ति उत्तरोत्तर बढ़ती जायगी। खेल-खेल में वह हरएक काम करने का अभ्यस्त हो जाय, तो उसे आगे चलकर कोई काम बोझ नहीं मालूम होगा। काम करते-करते वह उस काम में दिमाग भी लगायेगा, जिससे उसकी क्रियात्मक प्रवृत्ति अधिक बढ़ती जायगी। जिस परिवार में माँ-बाप काम करनेवाले होते हैं, वहाँ बच्चा भी कुछ-न-कुछ करता ही रहता है। काम के साथ-साथ बुद्धि भी तैयार होती है। इसलिए आगे की शिक्षा-संस्थाओं की नींव ही स्वावलंबन की बुनियाद पर डालनी है। बापू हमेशा देहात की दृष्टि से सोचते थे। यानी पूरी दुनिया के समाज को देखते थे। आज की हमारी सामाजिक हालत देखकर ही उन्होंने कहा था, प्रौढ़-शिक्षा के मानी हैं प्रौढ़ों को उनकी जिम्मेदारी समझाना और उनकी कमाने की शक्ति बढ़ाना। एक कमाये और सौ खायें, ऐसा नहीं हो सकता। हरएक कमाये और सब मिलकर खायें, यही समग्र जीवन का मूलमंत्र है। मुझे मरीज के मरने का डर नहीं है। मैं उसे मरीज बनने से रोकूँ, इतना ही बस है। अच्छे समाज में पंगु बहुत कम रहते हैं। बच्चों को तो माँ-बाप खिलाते ही हैं। अच्छे कुटुंब मे बच्चे लम्बे अरसे तक भी भार नहीं होते। बच्चा जहाँ ४-५ साल का हुआ कि कुटुंब की मदद करना प्रारम्भ कर देता है। यही हमारी नयी तालीम है और यही हमारी नयी तालीम के स्वावलम्बन का अर्थ है। ...

# माता के प्रश्न और बालक की प्रगति : ४ :

मेरी 'पूर्व-बुनियादी तालीम' पुस्तक मे इसका विचार भिन्न दृष्टि से किया गया था। वहाँ बालक को केन्द्र मे रखकर ही आगे बढ़े थे, परन्तु बालक जन्म से लेकर सात साल तक जिस दुनिया में पलता है, उसकी तरफ सरसरी नजर रखना जरूरी है। हमारे पुराने आदर्शों में 'चार' का अंक बड़ा महत्त्व रखता है। चार वेद, चार वर्ण, चार आश्रम, चार पुरुषार्थ इत्यादि माने गये। आयु के चार हिस्सों में से ब्रह्मचर्याश्रम ने नवयुवकों के सामने जीवन के आदर्श रखे। उन्हें बताया गया कि बचपन से युवावस्था तक अपने शरीर, मन, बुद्धि को किस तरह विकसित किया जाय; ताकि वे गृहस्थाश्रम की जिम्मेवारी उठा सके। परन्तु स्त्रियों को ऐसा कोई विकासमय आदर्श नहीं बताया गया, जिससे आने-वाली जिम्मेवारी के लिए वे तैयार रहें। माता का स्थान ऊँचा है, यह अनेक प्रसिद्ध व्यक्तियों ने बताया है। माता के त्याग का वर्णन किया गया है। परन्तु उसको इसके लिए कुछ तैयारियाँ करनी जरूरी हैं, यह किसीने महसूस नहीं किया।

माता के हमारे ऊँचे आदर्श कुछ स्त्रियों ने निवाहे हैं। विपम परिस्थिति मे भी उन्होंने अपनी संतान को आदर्श बनाया। यदि शकुंतला भरत को तेजवान् न बनाती, तो भारत देश का भविष्य उज्ज्वल कहाँ था ? राम को भी झुकानेवाले लव-कुश प्रसंग मे सीता की विजय थी। अभिमन्यु के निर्माण में सुभद्रा का बहुत हाथ था। ऐसे उदाहरण हम पाते हैं। 'न मातुः परदैवतम्' यह वाक्य बार-बार हम दुहराते हैं।

इतना होते हुए भी हम इस प्रश्न को कितनी ऊँचाई से देखते हैं ? गर्भावस्था से लेकर सात साल तक बालक का जीवन माता के जीवन से संबंधित है। इसी कारण यह महत्त्वपूर्ण है।

इसके चार हिस्से हैं—गर्भावस्था से जन्म तक, जन्म से लेकर ढाई साल तक, ढाई से लेकर चार साल तक और चार से लेकर सात साल तक।

भ्रूणावस्था में माता के आरोग्य और हिफाजत पर बालक का स्वास्थ्य निर्भर है। माता की जिम्मेवारी ज्यादा होते हुए भी उसके स्वास्थ्य, संस्कार, विकास पर हमने कभी विचार नहीं किया। आज भी हमारे यहाँ कई घरों में ऐसे विभाग हैं, जहाँ सूर्य-प्रकाश छूता तक नहीं है। माता-पिता के घर में स्वतंत्र ढंग से चलनेवाली बालिका एकदम ऐसे पिंजड़े में बंद कर दी जाती है और शरीर-स्वास्थ्य के लिए घरों में अभी भी वही उदासीनता दिखाई देती है। फिर भी इन दस वर्षों में कुछ प्रगति जरूर हुई है, यह आनंद की बात है। अच्छी संतान, संस्कारमय जीवनवाली संतान चाहिए, तो हमें माता का विचार करना आवश्यक है।

हम यदि प्रभावशाली माता चाहते हैं, तो जिस तरह ब्रह्मचर्याश्रम में नवयुवकों के लिए निश्चित कार्यक्रम और आदर्श रखे गये हैं, वैसे ही लड़कियों के लिए भी रखें। हमें यह समझना चाहिए कि यदि यह कार्यक्रम न रखा गया, तो इसका कुपरिणाम समाज को आगे चलकर भुगतना ही पड़ेगा।

स्त्री का गर्भवती होना स्त्री के जीवन का आनन्द है। इसकी तैयारी बचपन से करनी है। हड्डियाँ बहुत छोटी उम्र में बनती हैं। यदि उन दिनों लड़की की उम्र के मुताबिक खुराक उसे न मिली या संतुलित खुराक न मिली, तो चूने की कमी के कारण हड्डी भी सिकुड़ जायगी। इसका पता किसीको रहता नहीं और लोग मान बैठते हैं कि लड़की नाजुक है। जब माता होने का अवसर आता है, तो उसे अपनी जान की बाजी लगानी पड़ती है। दूसरी कमजोरी है खून की। पाँच-छह साल तक वह नाजुक है, ऐसा कहकर हम भले ही टाल दें। परंतु इसका परिणाम उसे

जीवनभर भुगतना पड़ता है। देहात और शहर की स्त्रियों में आरोग्य की दृष्टि से फिर भी कुछ फर्क रहता है। इसका कारण है देहात का परिश्रमी जीवन, खुली हवा और प्रकाश, जो कि भगवान् की देन है।

इसलिए लड़की की हिफाजत, उसके आरोग्य की रक्षा और उसके संस्कारमय जीवन पर हमें गम्भीरता से सोचना चाहिए। यह मानकर हमें सोचना है कि लड़की योग्य माता कैसे बने।

लड़की का आरोग्य और उसका संस्कारमय जीवन बनने की अवस्थाएँ स्पष्ट होनी चाहिए। दस साल तक आरोग्य और बुद्धि-विकास में लड़के-लड़कियों में भेद नहीं है, फिर भी लड़कियाँ ज्यादातर घर के अंदर पलती हैं। इसलिए उनका मनोगठन अलग होता जाता है। शाला हो या घर, हम यह भेद धीरे-धीरे उस पर स्पष्ट कर देते हैं।

शारीरिक परिवर्तन लड़की मे ग्यारह-बारह साल की उम्र से दिखाई देने लगता है। शरीर में परिवर्तन के साथ-साथ भावनाओं मे परिवर्तन आता है। यदि इन सबका विकास ठीक-ठीक होता रहे, तब तो वह सच्चे रूप में माता का स्थान लेती है; वरना वह निरी यन्त्र का काम करनेवाली ही तैयार होती है। हमें विचार करना चाहिए कि शरीर-स्वास्थ्य, पोशाक, काम, बुद्धि-विकास, भावना, संस्कार आदि से एक स्वतंत्र व्यक्तित्व का निर्माण हो, तो उसमें से नवशिशु का जीवन अपने-आप आगे बढ़ेगा और हमारा पूर्व-बुनियादी का आधा उद्देश्य पूरा होगा।

जब ऐसी लड़की माता की जिम्मेवारी उठाने को तैयार होती है, तो उसे अपनी हिफाजत और बालक का स्वास्थ्य दृष्टि में रखना चाहिए। उसे नियमित आहार, नियमित विश्राम, परिश्रम की जाँच, सफाई आदि की आदतें होनी चाहिए। माता के स्वास्थ्य से बालक का पोषण पूरा-पूरा होता रहे, यह ध्यान में रखना चाहिए।

डॉक्टरों का कहना है कि इस अवस्था में माता को धीरे-धीरे ३००० कॅलरी उष्णता-उत्पादक परिमाण में आहार लेना चाहिए। भोजन में फल-दूध, साग-सब्जी और थोड़ी मात्रा मे घी या मक्खन लेना चाहिए। दाल-भात, रोटी, रोज का आहार भी नियमित और हिसाब से लेना चाहिए। दूध, साग-सब्जी— जैसे गाजर, टमाटर, मूली, मेथी, पालक, गन्ने का रस या जहाँ मिलती हो वहाँ नीरा या नारियल का पानी लेना चाहिए। संतुलित आहार तथा नियमित परिश्रम करना चाहिए। विश्राम के समय विश्राम करना चाहिए। इसका आनंद माता को वालक के जन्म के साथ मिलेगा।

परदे में रहनेवाली तथा वीमार गरीब स्त्रियाँ इस आनंद से वंचित रहती हैं। इसका कारण है उनका स्वास्थ्य। यदि माता और परिवार के लोग इस वात को समझ लें, उन्हें इस खतरे का ज्ञान हो, तो हर साल अगणित माताएँ और वालक मृत्यु से वच जायँ। वीमार माता का वालक भी कमजोर होता है। हिंदुस्तान में वालकों की मृत्यु-संख्या हमारे लिए शर्म की वात है। त्याग, परिश्रम और कुरवानी के साथ माता को अपने खून और हड्डियों से निर्माण किये हुए वालक से हाथ धोना पड़ता है और दुःख है कि यह सव अज्ञान के कारण हो रहा है।

इसलिए पूर्व-वुनियादी-वालवाड़ी के साथ एक आरोग्य-केन्द्र का होना आवश्यक है। एक ग्राम-सेविका की हैसियत से माताओं को इन वातों का ज्ञान देना आवश्यक है। वैसे ही हर प्रौढ़ को सव वातों की जानकारी होना आवश्यक है।

पहले दो साल वालक के लिए कठिन हैं। शुरू में यदि माता स्वस्थ रहती है, तो समझना चाहिए कि वालक भी उसके पेट में स्वस्थ अवस्था में था। गर्भावस्था में शिशु का जीवन माता के जीवन से वॅधा था। माता से वह परवरिश पाता था। कोई

चिन्ता न थी। परन्तु जन्म पाकर उसे स्वतन्त्र अस्तित्व मिला और यह स्वतन्त्रता भी अचानक मिली। अब हर चीज के लिए उसे परिश्रम करना जरूरी हो गया। अब उसमे हर बात की आदत डालनी है, सर्दी-गर्मी बरदाश्त करनी है, खाने के लिए परिश्रम करना है, अपरिचित दुनिया से परिचय प्राप्त करना है। उसके लिए यह बाहरी दुनिया एकदम नयी होती है। वह कितना बरदाश्त करके इस दुनिया में पैर रखता है! वह आते-आते थक-सा जाता है, आराम चाहता है। लेकिन यह परिवर्तन हम अज्ञान माता-पिता कहाँ समझते है?

अब तक बालक के लिए कुदरती तौर से मुलायम स्थल और गरम वातावरण तैयार था। पर बाहर आते ही बेचारे को जमीन या चटाई पर सुला दिया जाता है। एक फटा-पुराना चीथड़ा लपेट दिया जाता है। पहले माँ घूमती-फिरती थी, तो उसे स्वच्छ हवा भी मिलती थी। अब तो वह धुआँ-भरी अँधेरी कोठरी में पड़ा रहता है। यदि माँ को भगवान् ने दूध दिया तो अच्छा ही है, नहीं तो माँ की कमजोरी के कारण दूध के अभाव से उसे भूख के मारे ही चिल्लाना पड़ता है। जहाँ-तहाँ से दूध लाया जाता है, गंदे ढंग से उबाला जाता है और किसी भी चीथड़े को भिगोकर बच्चे के मुँह मे लगा दिया जाता है। पिया तो पिया, नहीं तो कोई क्या करे? कोई पानी पिलाने को कहता है, तो दूसरा बच्चे को सर्दी लग जाने का डर बताता है। इस तरह बेचैनी की जिन्दगी बिताते हुए छह माह गुजर जाते हैं। लेकिन इन दिनों भी माँ यदि समझ ले कि अब तक मैं गलत तरीके से इसकी हिफाजत करती थी, अब इसे जानकारी से सँभालूँगी, तो बच्चे का जीवन आनन्दमय बन सकता है। आज माँ को यह सब समझना है कि बच्चे को स्वच्छ हवा चाहिए, साफ कपड़े चाहिए; ताकि वह नन्हा-सा शिशु बीमारियों से बचा रहे। उसके लिए दूध का किस प्रकार इन्तजाम

650

होना चाहिए, कितनी बार पिलाना चाहिए; ताकि न उसकी भूख मारी जाय, न उसे बदहजमी ही हो। उसको कैसे कपड़ों में रखें, जिससे उसका कोमल शरीर ठंड और गरमी से बचा रहे। कब नहलाना चाहिए और कब सुलाना चाहिए, इन सब बातों की जानकारी माँ को होना जरूरी है। जब वह इन सब बातों पर भलीभाँति ध्यान देगी, तभी वह धीरे-धीरे बच्चे में अच्छी आदतें डालने में सफल होगी और उसके शरीर के पूर्ण विकास में भी सहायक होगी। आठ-नौ मास बाद बच्चा बाहरी जीवन में प्रवेश करने लगता है और तभी दाँतों की शिकायत शुरू होती है। धीरे-धीरे बच्चे के सभी दाँत निकल आते हैं, मगर सभी दाँत निकलने तक बच्चे को बहुत परेशानी उठानी पड़ती है। यदि शरीर में चूना ( कैलशियम ) या खून की कमी रहती है या पहले से पूरा खाना नहीं मिलता है, तो उसका जीवन ही खतरे में रहता है। उसे छूत की बीमारियों से बचाना चाहिए। पहले दो साल बालक यदि पनप गया, तो उसका आगे का पालन-पोषण आसान होता है। धीरे-धीरे वह स्वतन्त्र होने लगता है, स्वयं चल सकता है, थोड़ा-बहुत बोल सकता है, अपने चारों ओर की चीजों और परिवार के लोगों को समझने लगता है। इस समय बाहरी वातावरण का अच्छा असर डालना हमारा काम हो जाता है और यहीं से हमारा पूर्व-बुनियादी-वर्ग शुरू होता है।

माता की तरह पिता की जिम्मेवारी भी कम नहीं होती। माता-पिता, दोनों के जीवन एक साथ बँधे हैं। दोनों के संस्कार, आरोग्य, स्वभाव बालक के जीवन पर असर डालते हैं। इसलिए माता का जीवन सफल होना है, तो पिता को उतना ही हिस्सा लेना आवश्यक है, जितना कि माता को।

अब शाला का काम शुरू हो जाता है। दो साल का बच्चा अभी घर से ज्यादा घुला-मिला रहता है। शाला में आता है,

परन्तु अधिक समय माँ से दूर रहना पसन्द नहीं करता। उसका खिंचाव घर की ओर रहता है, जो स्वाभाविक है। लेकिन अगर घर और शाला का वातावरण एक-सा रहेगा, माँ-बाप और शिक्षक में कोई भेद नहीं रहेगा, तो बालक शाला के अनोखे वातावरण मे हिल-मिल जायगा। इसलिए शुरू से ही बच्चों को तालीम देनेवाले शिक्षक को अपने काम के समय मे से निश्चित समय बच्चों के घर जाने और उनके माँ-बाप से बातचीत करने के लिए देना चाहिए। इससे बच्चो मे शिक्षक के प्रति आत्मीयता बढ़ती है और उसे शाला में आने मे झिझक नहीं होती।

अब शरीर-विकास के साथ बच्चे का सम्पूर्ण विकास किस तरह होगा, इस पर सोचें। इन्द्रिय-विकास तथा आत्मप्रकाशन द्वारा बच्चा सम्पूर्ण विकास की ओर आता है। बच्चे का सक्रिय जीवन यहीं से शुरू होता है। उसमे हाथ-पैर चलाने की इच्छा शुरू से रहती है। अब वह हाथ-पेर का उपयोग बुद्धि के साथ करने को अधीर हो उठता है। उसके लिए हर क्षण काम है। उसका खेल ही काम है। अब शिक्षक को यह जानना चाहिए कि सक्रिय जीवन क्या है। एक, दो या ढाई साल के बच्चे से हम क्या काम करवा सकते हैं? बुद्धिमान् शिक्षक जानता है कि बच्चा जब बहुत तंग करता है, तो माँ उसे बहलाने के लिए कितने काम बताती है। जैसे कटोरी रख आ, थोड़ा पानी दे, छोटे भाई या बहन का कपड़ा ला दे इत्यादि। बच्चा खुशी-खुशी सारा काम दौड़-दौड़कर करता है। माँ के साथ कभी रोटी बेलता है, तो कभी बर्तन माँजता है; कभी बाप के काम मे हाथ लगाता है। काम की दृष्टि से तो काम कुछ नहीं होता; लेकिन बच्चे के लिए यह शिक्षा है। हमें उसकी क्रियात्मक प्रवृत्ति को बढ़ावा देना है।

हमारे देहात का वातावरण इस क्रियात्मक प्रवृत्ति का पोषक है। बच्चा सीधा प्रकृति के सम्पर्क में रहता है। वह अपने माँ-बाप

का काम में लगा रहना बड़े गौर से देखता है। आज का देहाती जीवन, जो ठीक नहीं है, उसे हमें बनाना है। बच्चे की इस क्रियात्मक प्रवृत्ति को शास्त्रीय ढंग से आगे बढ़ाने के लिए वातावरण घर में ही पैदा करना होगा। शहर की बनिस्बत गाँव में बच्चे छोटी उम्र में ज्यादा फुर्तीले, तेज और खुशमिजाज होते हैं। यदि कोई बीमारी भी है, तो उसे साफ रहना सिखाया जाय। काम के साथ-साथ ज्ञान भी बढ़ेगा। खाने-पीने में हिफाजत की जानकारी और बीमारी मे देखभाल करने का तरीका यदि ठीक ढंग से रहे, तो बच्चे कहाँ तक बढ़ेंगे, कहा नहीं जा सकता। उनके हाथ तैयार हैं। उनमे दिमाग डालना हमारा काम है।

सक्रिय जीवन की तरह गुण-विकास की भी जरूरत है। आज देहात जिस तरह कूड़ों से भरा रहता है, उसी तरह देहाती जीवन भी रूढ़ियों, बुरी आदतों, आलस आदि कूड़ों से भरा रहता है। इसका खराब असर बच्चों पर पड़ता ही है। हमें छुटपन से ही उनमें गंदी आदत से नफरत पैदा करनी है। उन्हें बुरी बातों से बचाना है, आलस्य को दूर करना है। मतलब यह कि उनमें ऐसा स्वभाव पैदा करना है कि ये बातें स्वयं हट जायँ। ये ही बच्चे ८-१० साल में गाँव के काम की जिम्मेवारी उठाने लायक होंगे और अपने माँ-बाप को सिखायेंगे।

गुण-विकास के लिए मुख्य बात है : आदत। जब किसी चीज की आदत हो जाती है, तो वह स्वभाव में दाखिल हो जाती है। यानी स्वभाव आदत से ही बनता है। छुटपन से ही खाने-पीने या रहन-सहन की जैसी आदत डाली जाती है, उसे छोड़ने में बड़ी कठिनाई होती है। हम कहते हैं, यह हमारा स्वभाव बन गया है। इसलिए शिक्षा-शास्त्र में आदत और वातावरण को भी वंशपरम्परागत गुण के समान महत्त्व देना जरूरी है।

...

# बालकों के गुण-विकास की कुछ बातें : ५ :

यह विषय गहन है। यह जीवन-विश्लेषण है। शैशवावस्था को जीवन की नींव कहा गया है। बचपन के संस्कार यदि जीवन-भर की पूँजी है, तो हमे आग्रह के साथ इस पूँजी की महत्ता खोजनी है।

आनुवंशिक गुण-धर्म चाहे वे शारीरिक हों, चाहे मानसिक या नैतिक, धीरे-धीरे विकसित होने लगते हैं। बालक जब बढ़ने लगता है, तब ये प्रवृत्तियाँ धीरे-धीरे अपना स्वरूप प्रकट करती हैं।

आनुवंशिकता जिस तरह कुटुम्ब की रहती है, उसी तरह समाज तथा मनुष्य-जाति की भी रहती है। इस विशेपता का बालक के जीवन मे किस तरह उदय होता है, हमे यह देखना है। बालक के जन्म से एक साल तक उसके शरीर का गठन भी कुछ अलग रहता है। कुछ लम्बा रहता है, कुछ मोटा रहता है। शरीर काफी मुलायम, हड्डियाँ कमजोर रहती है; किन्तु शरीर की गठन धीरे-धीरे बदलने लगती है। वह सिर उठाता है, बैठने लगता है, घुटनो के बल सरकने लगता है, 'काका', 'बाबा' आदि शब्द बोलने लगता है। प्रौढ़ों की नकल करता है, जो कि हमे बड़ी सुहावनी लगती हैं। दो-ढाई साल का होने से पहले ही वह बोलने लगता है, दौड़ने लगता है, खिलौनों के साथ खेलने लगता है, दूसरे बच्चों के साथ खेलने भी जाता है। उसने अपने शरीर को पूरी तरह सॅभाल लिया है, अपने को स्वतंत्र बना लिया है, उसका विकास होता जा रहा है। उसकी बुद्धि मे भी इसी तरह वह परिवर्तन दिखाई देता है। दुनिया का धुॅधला चित्र अब उसके सामने स्पष्ट होता जाता है, वह उसे पहचानने लगता है।

माता-पिता को यह समझना है कि बालक की इस विकास-योजना का वे अपनी इच्छा के अनुसार समय घटा-बढ़ा नहीं सकते, यह तो कुदरत का काम है; लेकिन उन्हें उसमें मददगार जरूर रहना है।

इन दिनों बालक की कई प्रवृत्तियाँ जाग्रत होती हैं, खिलने लगती हैं। दो-ढाई साल का बालक हरदम क्रियाशील रहना चाहता है। वह अपने प्रयोग के अनेक तरीके ढूँढ़ने लगता है। इस प्रवृत्ति में मदद देना माता-पिता का कर्तव्य है। प्रेमवश इसमें बाधक होना हानिकारक है, यह बात भी उन्हें समझनी है।

मैंने पहले ही कहा है कि बालक का विकास समय-समय पर दीखता रहता है। इसीसे संबंधित बातों के बारे में हमें सोचना है। गुण-विकास के लिए बालकों में अच्छी आदतों का डालना जरूरी है। इसीको दूसरे शब्दों में हम 'संस्कार' कहते हैं, जो कि सदियों की आदतों से बनते रहते हैं। शरीर की आदतें, मन की आदतें, बुद्धि की आदतें होती हैं—जिनके बारे में हम कहते हैं कि यह अब हमारा स्वभाव बन गया है। बालकों का स्वभाव चंचल है, नटखट है, असंयमी है, ऐसा हमें प्रतीत होता है। परंतु यह तो उनके जीवन के अनिवार्य अंग हैं। परन्तु वह धीरे-धीरे माता-पिता द्वारा या शिक्षक द्वारा मदद पाकर उस पर काबू पाता है। यह एक शिक्षा-विधि ही मानी जानी चाहिए।

सफाई की आदत शरीर के आरोग्य के लिए हैं। दो महीने की उम्र से बालक को दूध पीना, पेशाब-पाखाना आदि क्रियाओं के समय की आदत पड़ गयी हो, तो उसकी संयम की आदत भी बढ़ने लगती है। इसका मतलब यह नहीं कि वह माता के सामने गलती न करेगा, परन्तु वह माता के सामने अपनी अच्छी आदतें संयम के साथ प्रकट करने का प्रयत्न जरूर करेगा।

गुण-विकास में आज्ञा-पालन की आदत का सवाल खड़ा

होता है। स्वतन्त्रता के इस युग में बिना दबाव डाले आज्ञा-पालन की आदत डालना कठिन है। जबरदस्ती का आज्ञा-पालन जीवन को नष्ट कर देता है, क्योंकि बड़ों को हुकूमत की आदत होती है। 'बड़ों का कहना मानो', यह वाक्य उसे सिखाया गया। यदि आज्ञा-पालन जबरदस्ती से बालक को करना पड़ा, तो वह जरूर उसके विरोध में उठ खड़ा होगा। परन्तु यदि प्रेम के द्वारा उसे आज्ञा-पालन करना पड़े, तो वही बालक संयम और नम्रतापूर्वक उसे मान लेगा।

जिस तरह अस्वाभाविक ढंग से आज्ञा-पालन कराया जाय, ठीक उसी तरह अस्वाभाविक स्वतन्त्रता से भी बालक का जीवन नष्ट होता है। बालक मनमाना बर्ताव करने लगता है और फिर बड़ेपन में कौटुम्बिक जीवन में हलचल मच जाती है। इसलिए कुछ मोटी-मोटी बातें ध्यान मे रखकर नियम बना लेना आवश्यक है, फिर चाहे वह आदत हो या आज्ञा-पालन।

स्वाभाविक रूप से बालक में अच्छी आदतें आयें, इसके लिए बड़ों का जीवन भी संस्कारयुक्त होना जरूरी है। उनके चारों तरफ ऐसा वातावरण रहे कि बालक खुद उसमे ओतप्रोत हो जाय। हम खुद एक करें और बालक से दूसरा कुछ कहें, तो वह हम पर विश्वास नहीं करेगा। उसका हम पर से विश्वास उठ जाता है। आज्ञा-पालन, सफाई, सच्चाई आदि की आदत डालनी हो, तो बड़ों को, खासकर माता-पिता और शिक्षक को, अपना बर्ताव और जीवन आदर्श और संयमयुक्त बनाना चाहिए।

इंद्रिय-ज्ञान शरीर-ज्ञान से अलग क्यों माना जाय ? शरीर, मन, बुद्धि इंद्रियों से संबद्ध हैं। बालक के विकास के समय यह भेद न माना जाय। चाहें तो यह जरूरी बात मानें कि समय के मुताबिक भी हरएक शारीरिक विभाग के विकास की तरफ कुछ ज्यादा ध्यान हो।

विनोवाजी ने इस चर्चा पर अपने विचार प्रकट करते हुए कहा है : "इंद्रिय-विकास की शक्ति कोई वड़ी वात नहीं है। नैसर्गिक जीवन से वह सहज सधती है। शिक्षण के लिहाज से आवश्यक वड़ी वात है, इन्द्रियों की अभिरुचि परिशुद्ध वनाने की। कृत्रिम जीवन से इन्द्रियाँ परिशुद्ध नहीं होतीं, वे विगड़ती हैं।" हमे जरूरत है पूर्ण विकास की। फूल खिलने का अर्थ है, फूल की पँखुड़ियाँ खिलें, उसके अन्तरंग की आभा दीखे, उसकी गंध चारों ओर फैले, वह हवा में डोले, जिससे सबको उसका आकर्षण हो। इसीको उसका पूर्ण रूप से खिलना कहेंगे। यह गुण-विकास है।

वालक से हम हर वक्त आज्ञापालन की अपेक्षा नहीं रख सकते। कई वार वालक अनसुनी कर जाता है। उसका कोई न कोई कारण अवश्य होता है। थकान या उदास तवीयत का कारण भी हो सकता है। हठ के कारण भी वह कभी-कभी हमारी वात नहीं मानता। किसी लालच के कारण भी रूठ जाता है या हो सकता है, उसे डर लग रहा हो। इन सब स्थितियों की जाँच करने की हममें क्षमता होनी चाहिए। वालक के लिए आज्ञापालन तभी आसान होगा, जव शिक्षक ठीक ढंग से उसका मार्गदर्शन करेगा। स्वाभाविक शिक्षा और नियमित व्यवहार से चलने का वातावरण हो। हम कोई वात कहें, तो वालक उसे समझकर करे। हमारे कहने का ढंग शांति और दृढ़ता का हो, ताकि वालक काम करने में रुचि ले। आदत डालने से स्वाभाविक आज्ञापालन सहज साध्य हो जाता है।

जैसे अच्छी आदत वालक के गुण-विकास का साधन है, उसी प्रकार खेल उसके व्यक्तित्व को प्रकट करता है। वह उसे आगे वढ़ाता है। खेल से पता चल जाता है कि वालक में क्या-क्या गुण भरे हैं। उनमें से कुछ गुण तो आनुवंशिक हो सकते हैं, परंतु अधिकतर गुण वातावरण और संयोग से विकसित होते

